विषम परिस्थितियों में भी अपनी राह बढ़े जाने की जो मलंग विनय स्त्री-भाषा के साक्षी है, उसका अद्‌भुत उदाहरण है-किस्त-किस्त जीवन!...

**डॉ. अनामिका**
अंग्रेज़ी विभाग
सत्यवती महा. (सांध्य)
दिल्ली विश्वविद्यालय

**बहन के नाम भाई का स्नेह-पत्र-**

बहन की एक 'प्रतीक्षा' देख कादम्बिनी में भाई का मन उल्लसित सा हुआ
मन के कोने से एक गूंज सी उठी कोलाहल और कुछ शोर सा हुआ ।
व्यथित हृदय, भोली सी बहन बनाने का
भाई का मन आकुल और तरस सा हुआ
इस अभाग्य का जीवन हो सफल तुझ जैसी बहन को पाकर
मुझे सौभाग्य कहाँ हमजोली बहन का जो कुछ भी है बाँट लेंगे
एक दूजे का
प्यार, सुख-दुःख तुझ जैसी बहन का पा
मोती तो खूब चुनते हैं खरे वही पाते जो पारखी हैं।
शोकाकुल तो, मूक, दीन ही होते
बुद्धिजीवि तो शोकाकुल होने का
समय ही कहाँ पाते उच्छवासी क्यों कोई हो,
गीत और कविता की सिद्धि।
इस भाई का नाम तापस कुमार दास है,
जो बंगला भाषी है। हिन्दी साहित्य की
एक झलक तक ही पहुँचा
एक भाई तुल्य अजनबी बहन के
जवाब की अपेक्षा में

There is a silver ship, there is a golden ship, there is no ship like Friend ship.

I am Tapas Kumar Das of 20th student of B.Sc. (joining year) My hobbies are great hobbies in my own sens. These are as following :- Photography, Social reforming Reading Hindi, English and Bengali literature, Driving Car Motor cycle) fast, I am a Hindi departmental member of Radio Japan. So many programme has been broadcast through radio Japan.

It's my best and with best compliments to you my sister.

Cordial brother
**Tapas Kumar Das**
Das Estate
Lakanpur, Bhagalpur.
'79

पूज्या दीदी,

....इतने दिनों बाद जब थक गया प्रतीक्षा में कि अब आयेगा पत्र आपका कि अब आयेगा तब लिखने लगा हूँ आपको तंग करने के बहाने, वैसे एक छोटा भाई तंग क्या कर सकता है- हाँ अबोध स्नेह का स्पर्श ही दे सकता है।

...क्या कर रही हैं- क्या लिख रही हैं? क्या सोच रही हैं- इन सब स्थितियों को जन्म दीजिये कम से कम हमारे बगल में बैठे रविकांत नीरज को बताइये न! तभी न आपकी प्रेरणाओं पर चल सकूँगा अविराम लेखनीय दायित्व को लिए साहिय-भू पर। मुझे विश्वास है कि आप पत्र अवश्य देंगी।....

शुभकामनाओं के साथ-

**प्रसूनलतांत**
भागलपुर
'81

स्नेहमयी दीदी!

सादर चरण-स्पर्श।

अहाँक भगलपुर प्रवास जेना हमर सभक हृदय कें एकात्म कर‌ऽ लेल भेल छल। कतेक दिन धरि हम सभ विश्वविद्यालय परिसर मे मिलैत रहलौं- कतेक गोष्ठी मे एक दोसरा के बुझैत रहलौं। किन्तु, दीदी हम नहि देखि सकैत छी अहाँक उदास चेहरा। अपन हँसीक पाछा नुका लैत छलौं अपन उदासी दीदी, किन्तु हमर दृष्टि सँ नहि नुका पबैत छलौं। अहाँक अस्वस्थता सेहो नहि सहन कऽ पबैत छी। दूनू चीज हमरा मोन पड़ैत अछि तँ हम व्याकुल भऽ जाइत छी कोना हमर दीदी फूल जकाँ सदिखन विहुँसैत रहतीह। कोनो बीमारी हमर दीदी के स्पर्श नहि करैक। सभ सँ पहिने दीदी अहाँ अपन स्वास्थ्यक ख्याल राखु। मैथिली साहित्य अहाँ दिसि टकटकी लगौने अछि..............

अहींक भाई
**रविकान्त नीरज**
भगलपुर, '81

*भागलपुर सँ एम.ए. क परीक्षा देवाक कारण हम रविकांत, प्रसून, ध्रुव नारायण, इतिहासकार राधाकृष्ण चौधरी सभक हृदय मे निवास करऽ लागल छलौं। प्रसून लतांत आ रविकांत नीरजक कतेको पत्र हमरा भेटैत रहैत छल–*

आदरणीया मामी जी,

प्रणाम।

पत्र और रचना मिली सम्पर्कों को आपने बड़ी तेजी से रिश्ते का रूप दे दिया। साहित्यिक बंधुत्व के अलावा मामी का यह स्नेह मिल गया जो अबतक मुझे मामियों से मिलता रहा है।

आपकी दोनों रचनायें स्तर की है 'प्रीति की कामायिनी' और 'चश्मे के पानी पर उतर आयी बीमार धूप' का प्रयोग बड़ा अच्छा लगा। अच्छी रचनाओं के लिये पत्रिका के सम्पादक के हैसियत से धन्यवाद दे रहा हूँ। हम रचनाओं के संकलन में व्यस्त हैं, तीन माह की सामग्री होते ही प्रकाशन प्रारंभ कर देंगे जैसे कि आपके पैड से मालूम हुआ, इतना व्यस्त जीवन जीतें हुए भी आपने हमारे लिये समय निकाला इसके लिए हमारा 'विभव' परिवार आभारी है।

छपरे की एक और संस्था नवयुवक परिषद है जो अपने में युवा शक्तियों को समाहित किये हुए समाजिक चेतना को जागरूक करने में सक्रिय है। उसी के तत्वावधान में हम एक विशाल आयोजन करने जा रहे है उसमें एक कार्यक्रम कवि सम्मेलन का भी है यह संभवत: अक्टूबर में आयोजित होगा। इसे आप पूर्व निमंत्रण समझे समय पर हम आपको सादर निमंत्रित करेंगे आशा है आप अवश्य आयेगी।

आपका

**ओम प्रकाश**

भगवान बाज़ार, छपरा

.................................................................................................

**''जूड़ शीतल''**

*शेफालिका जी,*

*''मिथिला नववर्षक शुभकामना''*

*मिथिला जन विकास परिषद*

*–नवेन्दु कु. झा*

*पटना*

.................................................................................................

ॐ

**प्रशस्ति प्रमोद**

मैथिली महाकवयित्री काव्य विनोदिनी डॉक्टर शेफालिका वर्मा जीक कोमल कर कमल मे सादर–

कलित काव्य विनोदिनी डाक्टर सुदृढ़ शेफालिके/

मैथिली सर ''महादेवी'' सुभद्रा सुमरालिके/मनोरम मुदमूर्ति मानसरोवरक मृदुभाषिके/करूण रस सँ सिक्त शीतल भावनाक प्रवाहिके/कवित कानन कोकिले ''किंकर'' कविक कलकण्ठिके/मधुरहास्य विलासिनी हृतहारिणी मनमोदिके।

**बलदेवलाल कुलकिंकर**

झझिहट, जनकपुर रोड, 22/1/79

हमर छोट भाई शरदक दोस्त छथि प्रदीप सिन्हा जे एखन आइपीएस आफीसर छथि। शरदक कारण ओ हमरा अपन सहोदर बहीन सँ बढ़ि कें मानैत छल। ओकर समस्त परिवार हमरा लेल बेहाल रहैत छल– प्रदीप, अरुण, नीलम आ हुनक माँ जिनका हम चाची कहैत छलौं– ह्दयक अटूट रिस्ता बन्हि गेल छल ओहि परिवार सँ– तँ हुनकर सभक सिनेह–सिक्त पाती.....

मेरी प्यारी रजनी,

तुम्हें असंख्य आशीर्वाद, तथा मधुर स्नेह !

तुम्हारी कितनी ही चिट्टियाँ मिलती रही परन्तु मैं तुम्हें उत्तर नहीं दे सकी इसका मतलब तुम्हें भूल जाना कदापि नहीं हुआ। अपनी परिशानी भी मैं तुम्हें लिखकर बोर करना नहीं चाहती। फोन पर भी तुम से दो बातें नहीं कर पायी कि राजन ने झट फोन ले लिया। तुम्हारी तबीयत बहुत खराब हो गई थी यह जानकर हृदय कितना दु:खी और चिन्तित हो गया मैं तुम्हें शब्दों में लिख कभी समझा नहीं सकती। अपना ख्याल करो रजनी, अभी भी समय है, वक्त है समय खो जाने पर तुम स्वयं को भी खो बैठोगी। तुम्हारी याद मुझे बहुत आती है। नारी जीवन की गाथा कथा मैं तुमसे अधिक जान सकूँगी? नारी तेरी यही कहानी अंचल में है दूध आँखों में पानी किसकी लिखी कविता है याद है न?

राजू शरत से मिलने गया था। उसने आकर बताया कि शरत की तबीयत बहुत खराब थी, अब ठीक है। मैं भी उसे देखने जाऊँगी। राजू ने यह भी बताया कि रजनी दीदी 12 को आ रही है यह जानकर मुझे भी बड़ी खुशी हुई परन्तु फिर फोन पर बात करने के बाद पता चला कि तुम नहीं आ रही हो। रजनी मेरी अच्छी रजनी, मेरी चिट्ठी तुम्हें कभी समय से शायद नही मिल सकेगी। तुम्हारी चाची बहुत पापी हैं, बदकिस्मत है कभी उन्हें चैन की रोटी नहीं मिली, पता नही कितनों का कर्ज मैंने ही उठाना पड़ा है। गर्मी सीमा पर है प्राण तो नहीं निकलता, परन्तु सुबह से बारह बजे

रात्रि इस घर में रहना पड़ता है। ..... मैं तुम्हें भूल न सकी रजनी, तुम्हारा प्यार भरा हृदय मुझे बहुत भा गया न जाने क्यों? जिसके हृदय में प्यार नहीं है वह मनुष्य मनुष्य कहलाने योग्य नहीं–

तुम्हारी
**चाची**
सिन्हा भवन,
एक्जीबीशन रोड, पटना
2.5.'74.

चाचीक मृत्यु असमय भऽ गेल मुदा, हुनक पत्र सभ समय असमय हमरा झकझोरि जायत अछि–

पूज्यनीया दीदी,

प्रणाम।

आपके जाने के दूसरे दिन सुबह मैं आपको ये पत्र भेज रहा हूँ। दीदी आपके जाने के बाद मेरी आँखों से भी दो बूंद आँसू निकल पड़े। मुझे बड़ा दुःख हुआ। मिथलेश को भी बड़ा दुःख हुआ। अपना एक फोटो भेज दिजीयेगा। भूलियेगा मत दीदी। आप अपनी तबीयत का ख्याल रखीयेगा। फोटो जल्द भेज दिजीयेगा। नीलम ठीक है। उसे भी आपके जाने का बड़ा दुख पहुँचा। बच्चे को प्यार तथा जीजा जी को मेरा प्रणाम कह दिजीएगा। पत्रोतर शीघ्र देंगी।

आपका
**अरूण**
पटना, 16.8.'74

प्रिय दीदी,

प्रणाम,

.....आप उधर जा रही थी इधर हम ठगे से खड़े रह गए वह लौह उपकरण हमारी दीदी को हमसे दूर कर विजेता दैत्य की भाँति लेकर भाग रहा था और हम विवश आँखों में आँसू लिए खड़े देखते रह गए........ दीदी, क्या रक्त का संबंध ही सब कुछ होता है? हमने तो अपनी दीदी को भगवान के वरदान की तरह अपनाया है.....

आपका ही भाई
**प्रदीप**
17.08.'74

आदरणीया दीदी,

सादर चरण - स्पर्श।

.......... आपको तो न जाने सहरसा में जाते ही क्या हो जाता है कि नीलम सिन्हा दिमाग से निकल जाती है। चिट्‌ठी लिखना और फोटो भेजने की बात ही दूर है। जीजा जी कैसे हैं? मैं समझती हूँ, वो पहले से अच्छे ही होंगे। आप कैसी है? आप अपने दिये गये वचन को निभाना सीखिए, देवी जी हाँ Promise! भेज देंगे - जरूर। सहरसा पहुँचते ही सारे वचन हवा हो गया है ना? माँ को आपसे शिकायत है कि आप ना वहाँ हाल देती है, और न यहाँ का लेती हैं। अत: आपसे निवेदन है महारानी जी, कि अब चार लाइन भी खत लिखकर डाल दिया करें, ले लिया करें।

समझी? फुर्सत यदि न हो तो फुर्सत निकाल कर आइयें।.......

आपकी बहन

**नीलम**

एहिना बीरपुर डारमेट्री सँ हमरा बड़ प्रेम छल। जखन वर्माजी लोक अभियोजक (सहरसा सुपौल मधेपुरा जिला) छलैथ। तँ सर्किट कोर्ट मे बराबर बीरपुर जाइत छलाह। ललित बाबूक बनाओल ओ डारमेट्री बड़ कलात्मक छल- हमरा ओहि डारमेट्री सँ प्यार भऽ गेल छल। ओकर आकर्षण मे हम हिनक संग लागि जाइत छलौं-तँ डारमेट्री लऽ कऽ सभ हमरा किचारइत छल। तखनुक डिस्ट्रिक्ट जज- शरण साहबक बेटा अपन पत्रों में एहि बातक चर्च करैत छल.... हाँ तो चाची आपकी तबीयत कैसी है? एक बार मन कर रहा है कि आपसे कहूँ कि बीरपुर बहुत ही थर्ड क्लास जगह है आपको चिढ़ाने में भी परमानन्द की अनुभूति Public महसूस करती थी। क्यों चाची मेरे पत्र से आप बोर हो रही हैं क्या? ठीक है मैं बन्द कर रहा हूँ।.....

आपका

**अखिलेश शरण**

मुंगेर '82

सुश्री वर्मा जी,

'चमचे' की शुद्ध स्टेनलैस स्टील भरा प्रणाम ।

आशा है सपरिवार सानन्द सकुशल लडडू सी लुढ़क रहीं होगी ।

आपकी एक रचना माह मई 78 कादम्बिनी के अंक में प्रकाशित हुई । पढ़ने का अवसर मिला हार्दिक प्रसन्नता हुई । आपने जिस परिप्रेक्ष्य में रचना लिखी है वास्तव में ही सराहनीय है। भविष्य में कोई अन्य रचनायें प्रकाशित हों तो अवश्य सूचित करें ।

*लोकतंत्र में मँहगाई के कदम सदा आगे चलते।*
*भ्रष्ट उल्लुओं के पट्‌ठे ही फूल रहे फलते-फलते।।*

*मरने को भी मिट्टी का अब तेल नहीं जिस शासन में।*
*तन के दीप जलाते लेकिन मन के दीप नहीं जलते।।*

वैसे मुझे नहीं लिखना चाहिये परन्तु मैं भी अवगत करा दूँ कि मैं भी अखिल भारतीय स्तर के हास्य–व्यंग कवि सम्मेलनों का मंचीय कवि हूँ । दिल्ली बम्बई, उ॰प्र॰, म॰प्र॰, राजस्थान, बिहार, पंजाब प्रान्तों के क्षेत्रों में काव्य पाठ करके अबतक लोगों की चमचागीरी कर चुका हूँ । आकाशवाणी के विभिन्न केंद्रों से भी रचनायें प्रसारित होती रहती है। पत्र–पत्रिकाओं में भी रचनायें प्रकाशित होती रहती है।

शेष शुभ सदैव कृपा पत्र द्वारा सद्भाव बनाय रहें। आशा है आप भी लोकतंत्र का बोझा ढो रहे होंगे। हमारी आत्मा को शान्ति प्रदान करने के लिए अपने हृदयोद्गार भरा एटमबम पत्र द्वारा हमारे पास तक अवश्य धमकायेंगे।

**चमचा हाथरसी**
विनोद सिर्फ अपका ही
हाथरस (उ.प्र.) 26.5.'78

शेफालिका जी,

नमस्कार ।

आपका पत्र मिला, कल ही । धन्यवाद

मिथिल मिहिर में प्रकाशित आपकी सभी कहानियाँ पढ़ चुका हूँ । उपन्यास भी पढ़ चुका हूँ । सोना माटि, 'वैदेही' आखर 'मिथिला दूत' अग्नि पत्र एवं चांगुर मुझे कहीं नहीं उपलब्ध हो रहा है।

एक बात । मैं आपके पास कुछ प्रश्न भेज रहा हूँ जो अलग कागज पर संलग्न है। कृप्या इसका उत्तर भेज दें । इसे एक भेट वार्त्ता ही समझ सकती हैं। इसका उल्लेख मुझे शोध में कहानी का परिचय के समय देना पड़ेंगा ।

हाँ! मैं भागलपुर जा रहा हूँ और कोइ 15/20 रोज रहूँगा कारण पी॰एच॰डी॰ हेतु मैं भागलपुर वि॰वि॰ में पंजीकृत हूँ । गाईड भी वहीं रहते है और मेरे अग्रज भी अत: अग्रज के पास जा रहा हूँ तो देरी तो लौटने में होगी ही । अत: कृप्या मेरे प्रश्नों का उत्तर भागलपुर ही भेजें ।

**शेखर प्रसाद**
C/o डॉ. सी एस लाल
फोरेनसिंक मेडीकल कॉलेज,
भागलपुर
20.9.'74

*ई पत्र हमरा एकटा मानसिक उलझन मे दऽ देने छल। एहि पत्रक संग संलग्न प्रश्नपत्र मे एकटा प्रश्न छल- ''आपकी तुलना लोग महादेवी वर्मा से करते हैं। महादेवी वर्मा के जीवन से हम सभी परिचित हैं! फिर आप क्या कहती हैं?''*

*कहियो काल हम अपन बाल बच्चा, परिवारक संग संगत नहि वैसा पाबैत छी। कहबा लेल चाहैत छी किछ, कहि दैत छी किछ-हमर कथनक शल्य क्रिया होभऽ लगैत अछि। आ ई तँ कोनो अनचीन्हार शेखर प्रसाद छलाह। हमर आँखि नोरा गेल छल उत्तर सोचैत, खोजैत। हमरा असहज देखि वर्मा जी सहज कऽ देलनि- एकर उत्तर तँ स्पष्ट छैक- अहाँ लिखि दिऔक जे हम बुझैत छी लोग हमर रचनाक तुलना महादेवी सँ करैत छथि नहि कि हमर जीवनक.....*

*सहरसा जिला मे जे.पी. आंदोलन मे हम बड़ सक्रिय छलौं। घर मे घुसल पर्दाशीन स्त्रियों के हम बाहर जुलूस मे अनने रहीं-*

आदरणीया शेफालिका वर्मा जी,

सादर प्रणाम मैं सहरसा आया था । आप नहीं थी । दि॰ 05 नवम्बर की अ॰ भा॰ महिला संगठन की प्रांतीय संयोजक मंदाकिनी दानी सहरसा आ रही है। तीन तरह के कार्यक्रम अपेक्षित है। 1. महिला कार्यक्रम 2. कार्यकर्त्ता कार्यकर्ती बैठक 3. सार्वजनिक कार्यक्रम! इसी संबंध में विशेष विचार विमर्श के लिय प्रांतीय संयोजिका दि० 25 अक्टूबर रविवार प्रातः जानकी एक्सप्रेस से सहरसा आ रही है। उसी दिन रात को लौटेगी - कार्यकर्त्ता की बैठक हो ।

दिनांक 3, 8 नवम्बर के बेगुसराय को कार्यकर्त्ता सम्मेलन में आपकी प्रतीक्षा करूँगा।

इस बीच नागपुर में आयोजित एक बैठक को लेकर कुछ गलत फहमी सी हो गई ऐसा कुछ भी सुब्रह्मण्य भारती से और कार्यालय मंत्री श्री पंचनदीकर..... से बातों से और कुछ आपके पत्र को पढ़ने से अनुभव हुआ। क्योंकि अभी किसी भी प्रदेश में विधिवत महिला विभाग का स्वतंत्र कार्य नहीं हुआ हुआ था, केंद्र से महिलाओं के संबंध के पत्रक जो मंदाकिनीदाणी (महिला कार्य की प्रमुख) ने भेजा प्रदेश संगठन मंत्री के नाम भेजा जो 1999 का लिखा था। क्योंकि उन्होंने कथा था कि कोई 5 महिलाएँ नागपूर पहुँच कर कार्य समझ लें हमने अपने विभाग संगठन मंत्रियों को 912 नाम पूछ कर उन्हें भेजने की दृष्टि से बातें करने को कहा था। श्री सुब्रह्मण्यम भारती जी ने हमें यह स्पष्ट बताया था कि सहरसा जिला का महिला संगठन का कार्य आप करेंगी और सहरसा नगर का कार्य आपके Guidance में श्रीमती निर्मला वर्मा करेंगी। क्योंकि एक महिला से दो जाना वहाँ से ठीक रहेगा ऐसा भारती जी ने सोचा होगा और आप दोनों को जाने का आग्रह किया होगा।

पत्र देकर उधर के क्षेत्र की कार्य प्रगति का विवरण देती रहेंगी। मैथिली महासम्मेलन के महिला विभाग की अध्यक्षता आप सफलतापूर्वक कर लौटेंगी। आपके मैथिली लेखिका में सर्वश्रेष्ठ स्थान प्राप्त करने की बात तो हमें पत्र पढ़कर ही ज्ञात हुई। किस भाई को अपनी बहन के इस प्रकार के गौरव से अभिमान न होगा? हम प्रदेश समिति की ओर से भी आपको इस उपलक्ष्य में बधाई

देते हैं। दिन पर दिन मेरी यह प्रतिभासम्पन्ना बहन ऐसी ही प्रगति पथ पर अग्रसर हों यही भगवती से प्रार्थना है।

**नाना भागवत**
विश्व हिन्दु परिषद
नाला रोड, पटना
24.10.'73.

*विश्व हिन्दू परिषदक एहि लेटरपैड मे अध्यक्षक जगह पर पं. जयकांत मिश्र, पटना छल, कोन जयकांत मिश्र छलथि कहियो जिज्ञासा नहि रहल-*

आदरणीया बहन
शेफालिका जी,

आपको ज्ञात ही है कि बिहार आंदोलन में आज़ादी के बाद दूसरी बार महिलाओं की व्यापक हिस्सेदारी हुई । सत्याग्रह के कार्यक्रमों की मुख्य शक्ति बनकर वे उभरी । उनका अपूर्व जागरण हुआ वैसे तो बिहार आन्दोलन ने बहुत कुछ बदला पर महिलाओं के मानस में उसने बड़ा परिवर्त्तन किया, वह परिवर्त्तन क्या फिर सो जायेगी ? यदि हम सो गयी तो कौन महिलाओं को उनकी सही सामाजिक स्थिति तक पहुँचायेगा ?

इसलिये आर्थिक, सामाजिक, राजनैतिक, सांस्कृतिक आदि सभी मोर्चो पर हमें अपनी लड़ाई पूरे समाज के संदर्भ में स्वयं लड़नी होगी और इसी का ध्यान में रखते हुए 29 जुलाई '78 से 2 अगस्त '78 तक पटना में एक बिहार प्रान्तीय महिला शिविर-सम्मेलन का आयोजन किया जा रहा है।

बिहार प्रान्तीय महिला शिविर-सम्मेलन का उदेश्य सम्पूर्ण क्रांति की दिशा में महिलाओं की भूमिका खोजने, कार्यक्रम बनाने और संगठन खड़ा करने का है, अतः आप से आग्रह है कि आप इसमें भाग लेकर हमें सहयोग करें ।

आपकी सेवा में शिविर-सम्मेलन संबंधी कागजात भेजे जा रहें है आप से प्रार्थना है कि संलग्न आवेदन पत्र भर कर तुरंत भेजें ताकि अन्य जानकारी भी आपको भेजी जा सके ।

समस्त शुभकानाओं के साथ -
सादर -

आपकी बहन
**नुतन**
बिहार महिला संघर्ष समिति, पटना
18.6.'78.

प्रिय बहन।

....कटिहार जिला हिन्दी साहित्य सम्मेलन का वार्षिक अधिवेशन आगामी 5 फरवरी को सम्पन्न करने का निश्चय किया गया है, अधिवेशन के अवसर पर आयोजित कवि सम्मेलन के लिए आमंत्रित कर रहा हूँ ।

श्री मार्कण्डेय प्रवासी जी द्वारा आप का पता मालूम हुआ। अपनी की ओर से मार्ग व्यय एवं सम्मान देने की स्थिति में हूँ ।

इस अवसर पर बहार के राज्यपाल महासचिव श्री जगन्नाथ कौशल ने उद्घाटन के लिए हमें स्वीकृति दी है।

मैं आशा करता हूँ कि आपका सहयोग हमे अवश्यक प्राप्त होगा । कृप्या सेवा के लिए स्वीकृति पत्र भेजने की कृपा की जाय।

स्नेहाधीन

**रतनकुमार किशोर**

सचिव

कटिहार जिला हिन्दी साहित्य सम्मेलन

पो० गुरू बाजार, जिला – कटिहार

17.1.'78.

*ओहि काल बीजेपी नेता बाद मे मुख्यमंत्री बिहार भऽ गेलैथ कैलाश जी क पत्र–*

शेफालिका जी एवं ललन जी,

आत्मीयता एवं स्नेह भाव से दीपोत्सव के अवसर पर आपकी शुभकामना प्राप्त हुयी। मैं इसे आशीर्वाद समझकर शिरोधार्य कर रहा हूँ। आप लोगों की यह भावना ही जीवन पथ पर चलते रहने की शक्ति प्रदान करती है। निरंतर प्रवास पर रहने के कारण प्राप्ति के पश्चात प्रणाम भेजने में बिलम्ब हुआ है। सदा स्नेह बना रहे यही आकांक्षा है।

भवदीय,

**कैलाशपति मिश्र**

'79

प्रिय शेफालिका जी,

'आखर'क प्रवेशांक पठा चुकल छी, भेटत होएत। आखर केहेन लागल? अपनेक सम्मति अपेक्षित अछि। आखर'क अग्रिम अंकक लेल अपनेक रचना आमंत्रित अछि, तैं कम स' कम समय मे अपन नवीनतम अप्रकाशित रचना पठा देल जाए।

एखन धरि हम एहि आश मे छी। अंक देखैत अहाँ अपन सम्मति आ रचना पठा देब। दोसर अहांक सामग्री प्रेस मे चलि जाएत समय पर एम्हर बहुत दिन स' अपनेक कोनो रचना नहि देखबा मे आएले-से की कारण? ...अहाँक सभ पत्र, रचना, उपराग आओर यदा-कदा विभिन्न व्यक्तिक द्वारा पठाओल गेल समाद भेटैत रहल अछि, महानगरक कर्म-संकुल जीवनक दुर्वह भार के वहन करबा में ततेक ने समय व्यतीत भऽ जाइत अछि जे ककरो यथासमय पत्रोत्तर दऽ सकी, तकरो पलखति नहि भेटेत अछि, एम्हर 'अग्निपत्रक प्रकाशन मे बेस विलम्ब भेल, नव अङक बहार भऽ गेल अछि जे अपनेक नाम पठा चुकल छी, आशा जे एहि अंकक विषय में अपन अभिमत शीघ्र लिखि पठायब।

उल्थाक कार्य चलि रहल छैक। अहाँक रचना जा रहल अछि आओर बात अन्य पत्र मे विस्तार सँ लिखब, अपन स्वास्थ्यक विषय में सूचित करी। प्रसन्नता होएत, आओर कोना की? पत्र वाहक हमर अभिन्न छथि।

शेष शुभ,

**वीरेंद्र मल्लिक**

कलकत्ता

13.11.'71

*मैथिली साहित्य मे नहुनहु पैर राखैत छलौं कनिया बहुरिया जकाँ स्यात् साठिक दशक छल तखने ई पत्र भेटल छल।*

श्रीमती शेफालिका जी,

यथोचित,

किछु आश्चर्य होएत एक अपरिचितक पत्र पावि। बम्बई में हम सब ''कर्ण कायस्थ'' विकासक हेतु एक ''कर्ण गोष्ठीक स्थापना केलहुँ ओ अपन सामाजिक, सांस्कृतिक अध्याविधि प्रगतिक क्रमिक विकास एक प्रामाणिक पुस्तिकाक प्रकाशन कए रहल छी जाहि सं अपन संस्कृतिक एक पक्ष सुरक्षित रहत ओ भविष्य में हम अपना कें पहचानि सकी जे ''हम के छी''।

सीमित सम्पर्क रहलो उत्तर हम सब अधिकाधिक समाजक गण्यमाण्य व्यक्ति सं सहयोगक ले हाथ पसारने दी।

पत्रिका की रूप देल जाय एकर आभास संलग्न पत्र सं ज्ञात होएत। विषयक एक सूची (कर्ण कायस्थ) में ओकर स्थिति आदि संबंधी एक विवेचना पूर्ण रचनाक आकांक्षी छी। सुविधानुसार शीर्षक या विषय अपने चयन कऽ सकैत छी मुदा रचना पूर्ण कायस्थ समाजक परिधि में हो।

आशा नहि पूर्ण विश्वास अछि अपनेक सहयोग भेटत।

भवदीय

**राम चन्द्र दास**

83/2969, तिलक नगर चेम्बर,

बम्बई

अखिल मिथिला मैथिली प्रचारक संघ सँ पत्र आयल छल जकर शाखा संपूर्ण भारत नेपाल मे छल।

जमशेदपुर
04.01.1969

पत्रांक - 81/69

स्नेही शेफालिका जी,

जय मैथिली,

विश्वास अछि, टटकाक संग-संग पत्र सब सेहो भेटि गेल होयत। टटकाक विचारधारा संपूर्ण देशक विचार धारा अछि। अपने सँ आग्रह जे सह-सम्पादनक भार अपने कें देल जा रहल अछि। स्वीकार करू। सह सम्पादकक रूपे अपने सँ सम्पूर्ण प्रचारक बन्धु निवेदन कय रहल छथि जे अपने कँ कोनो झंझट नहि होइत। अपने गंगजले रहब तथा प्रत्येक अंकक लेल अपन सम्पादकीय पठा देल करब.....।

आधा पत्रक अक्षर सभ उड़ि गेल अछि-

*डॉ. केदारनाथ लाभक एकटा टिप्पणी अपन कविताक विषय मे कोनो पत्रिका मे पढ़ने छलौं-हमरा बड़नीक लागल। फलतः अपन प्रथम कविता संग्रह विप्रलब्धाक पांडुलिपि भूमिका लिखवा लेल हुनका पठा देलौं-आ हृदयक एकटा संबंध हुनका सँ भऽ गेल आ हमर ज्येष्ठ भाईक रूप मे हमर जीवन मे अपन स्थान लऽ लेलथि-*

प्रिय रजनी,

मेरे स्नेह तुम्हे

अर्पित सौरभ के मेह तुम्हें / सचमुच कितने दिन बीत गये/ क्षण के कितने घट रीत गये ।/ पर, तुम्हें पत्र लिख पा न सका/ जब-तब ऐसा हो जाता है/ मन का धन ही खो जाता है।/ जो लिखना चाहो लिखना सको/ ज्यों दिखना चाहो दिख न सको।/ उन्मन-उन्मन-उन्मन जीवन/ अम्बर में केवल धन ही धन।/ बिजलियाँ कौंध कर सो जाती/ केवल विह्वलता बो जाती।/ आकाश देखता रह जाता/ चुपके-चुपके सब सह जाता।/ कहने की कोई बात नहीं/ इस मरु में है बरसात नहीं।/ चंदन-वन का मधुबात नहीं/ तट पर तरंग का घात नहीं।/ केसर वन सा मधु प्रात नहीं/ कस्तुरी वाली रात नहीं/ कोयल की प्रीति पुकार नहीं।/ कोई नर्तन झंकार नहीं।/ मधुगंधी मृदु वातास नहीं।/ बादल बिजली आकाश नहीं।/ मंजरी न कोई न पानी/ झुक लता न कोई छू पानी।/ प्यासा पंछी अकुलाता है/ उड़ने को पर फैलाता है।/ लेकिन मिलती रसधार नहीं/ शीतल सावनी फुहार नहीं।/ ऐसे में चुप हो जाता हूँ।/ बाहर से मूँदे हुए नयन/ पढ़ने लगता हूँ अपना मन।/ एकान्त सहेली बन जाता/ जोड़ता मौन से मधु नाता।/ कोई वीणा बजने लगती/ कोई पायल सजने लगती।/ संगीत गूँजने लगता है/ मन

स्वयं झूमने लगता है।/ चेतना तरंगित हो जाती है/ अन्तर की कलिका मुस्काती।/ नव सूर्योदय हो जाता है/ आलोक नया अँगड़ाता है।/ कोई सुगंध भर जाती है। शेफाली-सी झर जाती है।/ मन स्वयं मुग्ध हो जाता है/ शिशु सा सहसा सो जाता है।/ लेकिन फिर कोई एक शाम/ ले-लेकर मेरा सरल नाम।/ सोये से मुझे जगा जाती/ फिर गीत वही दुहरा जाती।/ फिर स्वयं कहीं छिप जाती है/ मुझको उदास कर जाती है।/ जुड़-जुड़ कर ऐसा टूट गया/ ज्यों फल डाली से छूट गया। अपना कोई आधार नहीं/ खिलता खुलता संसार नहीं।/ लगता है यही नियति मेरी/ टेढ़ी-मेढ़ी संसृति मेरी।/ इसलिए मौन हो जाता हूँ/ अपने में यूँ खो जाता हूँ।/ लेकिन इन बातों को छोड़ो/ खुद को जीवन-जग से जोड़ो/ तुम ग्राम्य-प्रकृति में नहा गयी/ शोभा में सुस्मिति बहा गयी।/ भर गयी तुषार - तरंगों से/ रंग गयी उषा के रंगों से।/ अनुपम उमंग से झूम उठी/ उल्लसित धरा को चूम उठी।/ सचमुच नैसर्गिक सम्मोहन/ भर देता है रस से जीवन।/ अपनी ही सुधि खो जाती है/ कल्पना पंख फैलाती है।/ नूतन सपने जग जाते हैं/ कितने लालस अँगड़ाते हैं।/ दुनिया ही नयी-नयी लगती/ आधी सोती आधी जगती।/ कुछ ऐसा ही हो जाता है/ अहरह अन्तर अकुलाता है।/ ऐसा ही जीवन हास भरा/ वासंती बिभा हुलास भरा।/ रजनी ! यदि सबका हो जाये/ जग कितना सुन्दर हो जाये।/ तुम बनी रहो चिर हासमयी/ मधुमासमयी उल्लासमयी,/ अपने जीवन में राग भरो/ रस गंध भरो अनुराग करो।/ जीवन को जीवन रहने दो/ इसमें मधु धारा बहने दो।/ फिर देखोगी क्या है जीवन/ सुख का पुलकित नूतन उपवन।/ जीवन विराट का दर्पण है/ शोभा सुषमा का मधुवन है।/ आनन्द भरा कैलास-लोक/ है जहाँ न कोई रोग-सोक।/ केवल शिव-गौरी का नर्तन/ ऐसा-ऐसा ही है जीवन।/ लो, कितना तुमको बोर किया।/ बिन बरसे, गर्जन घोर किया।/ कहते-कहते कह गया बहुत/ भावों में ही बह गया बहुत।/ अब और न मुझको बकना है/ यह व्यर्थ थकाना-थकना है।/ यह पत्र न, है बकवास मात्र/ भाई का है यह हास मात्र।/ अन्तर तरंग - उल्लास मात्र/ समझो है शब्द-विलास मात्र।/ देखो, अब दुखने लगा हाथ/ सस्नेह-

**लाभ केदार नाथ**
राजेन्द्र कॉलेज,
छपरा।
'77

*एखन धरि हुनका सँ हमरा भेंट नहि भेल छल। ई पत्र हमरा ओ सहरसाक पता सँ देलनि-हम डुमरा मे छलौं।*

प्रिय रजनी

मेरे स्नेह ।

राखी का त्योहार आने के बहुत पहले से तुम्हारी स्नेहिल स्मृतियाँ घनीभूत होने लगती हैं और मैं राखी की, तुम्हारी राखी की प्रतीक्षा करने लगता हूँ । और हर वर्ष की भाँति इस वर्ष भी सही

समय पर तुम्हारी राखी–तुम्हारी स्नेह–सुगंध से महमहाती – आ गयी । हृदय जुड़ा गया, मन–प्राण आप्यापित हो उठे, आँखे हर्ष–उल्लास से फैल गयी ।

सलोनी पूर्णिमा को वह राखी मेरी कलाई में बाँधकर मानो दो प्राणों को जोड़ गयी । यह सलोनी पूर्णिमा भी क्या गजब का दिन है। भाई–बहनों को स्नेह–सूत्र में बाँधकर आनन्द की ज्योत्सना उड़ेल देती है उस दिन की हर घड़ी । राखी के सूखे धागे मे स्नेह का काव्य–रस छलक उठता है, छूट उठती है किसी दूर से आनेवाले संगीत की मादक स्वर लहरी, नाच उठता है प्रसन्नता से मन का मयूर और राखी भेजूनेवाली बहन को मेरा हृदय अशीषने लगता है। तुम्हारा जीवन सुख शान्ति और समृद्धियों के संगीत स गूँजता रहे, तुम शतायु होकर अपनी साहित्य–साधना से लोक मंगल करती रहो – यही इस भाई की अशेष कामना है।

विश्वास है तुम सबके सब सानन्द हो । वर्मा जी को मेरे स्नेह निवेदित हैं। शुभकामनाओ सहित।

तुम्हारा भाई<br>
**केदार नाथ लाभ**<br>
भारत छोड़ो स्वर्ण जयंती<br>
9 अगस्त '93

आदरणीया शेफलिका जी

यथोचित

भाई नीरज से और आपके पत्र से भी, यह विश्वास जगा कि आप जैसी सशक्त लेखिकाओ के मन–मस्तिष्क में भी निशांत के प्रति किसी न किसी अनुपात में जगह हैं । बस इसी समर्थन भाव के बल पर ही तो निशांत धारा के प्रतिकूल जूझता हुआ अपने महान उद्देश्यों को प्राप्ति की ओर बढ़ रहा है। अत: आपलोगों का यह समर्थन हमारे लिए काफी बहुमूल्य है। और इस समर्थन भाव के प्रति आप जैसी महानुभावों का निशांत सदाऋणी रहेगा ।

पत्र–पत्रिकाओं के जरिये शायद पता चला हो कि पिछले महिने 19 जनवरी 1960 को महान साहित्यकार व चिन्तक माननीय आनन्द शंकर माघवन जी के संरक्षकत्व तथा श्री रामाधिकारी शर्मा की अध्यक्षता में लेखकों के हितों की रक्षा एवं उनके मूलभूत उद्देश्यों की पूर्ति के उद्देश्य से भारतीय राष्ट्रीय लेखक संघ को स्थापना की गई है।

राष्ट्रीय स्तर के इस संघ का विभिन्न राज्यों तथा जिलों में शाखाएँ तेजी से खोली जा रही है। बिहार के बतीसो जिलों मे से अधिकांश में तथा कुछ राज्यों में यथाशीघ्र इसकी शाखाएँ खोलकर एक जबर्दस्त अधिवेशन आहूत करने की घोषणा है।

आप भी संभवत् इस बात से सहमत हों कि वर्त्तमान समय में बिना एकजुट हुए लेखक

अपने अस्तिव की रक्षा नहीं कर सकते । इन्हीं सब महत्त्वपूर्ण उदेश्यों की पुर्त्ति के लिए 'writers club' की स्थापना की गई है। जिसमें आप जैसे सशक्त और समृद्ध लेखिकाओं का योगदान अपेक्षणीय है।

चाहता हूँ आप भारतीय राष्ट्रीय लेखक संघ के संयोजन का भार स्वीकार कर, सहरसा में इसकी जिला शाखा खोलकर अपना महत्पूर्ण योगदान दें । निश्चय ही आपका ऐसा समर्थन हमारे लिए एक गौरव की बात होगी । आप इस सम्बन्ध में वहाँ के अन्य लेखक-लेखिकाओं से संपर्क साध कर हमें सूचित करें । फिर मैं आपको विवरण सहित संयोजक मनोनयन पत्र डाक से भेज दूँगा कार्यकारिणी गठन के पश्चात आपके सुविधानुसार भा० आनन्द शंकर माधवन जी के द्वारा इसका उद्‌घाटन समारोह भी सम्पन्न कराया जा सकता है। जिससे भारतीय राष्ट्रीय लेखक संघ के सम्पूर्ण उद्देश्यों की जानकारी वहाँ के लेखकों तथा बुद्विजीवियों को मिल जायेगी ।

हमलोगों को भी आपसे मिलकर प्रसन्नता होगी । तत्काल में परीक्षा में व्यस्त हूँ, फिर भी आपको इस सम्बन्ध में पत्र लिखते हुए रा.ले.सं. की शाखाएँ खुल चुकी है आशा करता हूँ आपका भी हमें भरपूर सहयोग समर्थन प्राप्त होगा।

इन्हीं आशाओं के साथ ।

**शुभकामनाओं सहित**

**विकास पाण्डेय**
मंत्री, भारतीय राष्ट्रीय लेखक संघ
भागलपुर 25.7.'79.

मान्यवर शेफालिका जी,

...बिहार विश्वविद्यालय, मुजफ्फरपुर से हम 'अभयुक्ति मैथिली गीतिकाव्य मे प्रगतिशील चेतना पर शोध कऽ रहल छी। प्रगतिशील एवं मैथिली गीतक संदर्भ में हमरा अपने सँ किछु जिज्ञासा अछि। अपने सन प्रसिद्ध साहित्यकार, विद्वान आ महान लेखिका हमर जिज्ञासा कँे सिद्ध कऽ सकथि। इएह सोचि किछु प्रश्नावली अपनेक सेवा मे प्रस्तुत कऽ रहल छी, कृपया पन्द्रह दिनक अनन्तर एकर उत्तर लिखिक कृतार्थ कएल जाए।

हमरा आशा नहि पूर्ण विश्वास अछि जे अपने हमर कार्य सिद्धिक श्रेय अवश्य लेब।

अपनेक,
**पूनम कुमार बर्मा**
द्वारा, डा. शान्ति सुमन,
मिठनपुरा, मुजफ्फरपुर

महोदया शेफालिका जी,

.....फगुआ आबि रहल अछि। फगुआ मे तीत मीठक अनुभव लेने होयब। किछु घटना एहनो भेल होयत जे फगुआ के नामे सुनला सँ मानस पटल पर नाचऽ लगैत होयत। किछु मनलगगु होयत तँ किछु अनसोहांत आ किछु तँ निठ्ठाहे जोगरक एहने सन किछु अविस्मरणीय घटना मिहिरक पाठककें सुनाबी से आग्रह.........

भवदीय,

**दिलीप कुमार सिंह झा**

मिथिला मिहिर 7.2.89.

*इ पत्र पढ़ि मोन पड़ि जायत अछि डुमरा.......*

बाबू जी संग केओ होली नहि खेलि सकैत छल लेकिन सूकू बाबूजीक मुँह मे अबीर आ देह मे रंग दय खूब थपड़ी पारैत छली। पाछा पाछा पींकी लीली-दादाजी हम्मु-

बाबूजी खिलखिलाके हँसैत छलाह। ब्याहक बाद एक बेर फगुआ मे वर्मा जी अपन जिगरी दोस्त कहु वा कि लंगोटिया यार बच्ची बाबूक संग भांगक लोटा लय पहुँचि गेलैथ रंग अबीरक नशा मे मातल,- हमरा सँ भांग पीबाक आग्रह केलन्हि। आय धरि कहियो हम वर्मा जी के भांग पीबैत नहि देखने छलौं।

भरि दिन सीरा आगुक पूआ पकवान बनवैत, गौआं संग रंग खेलैत हम एकदम थाकि गेल रही! आब अबीर खेलय बलाक टोली देओर ननदि सभ बाँचले छल! चूँकि ब्याहक तीन चारि बरीस बाद होली मे रहबाक अवसर भेटल छल! पढ़ैत छलौं तँ होलीक छुट्टी एक हफ्ताक मात्र होइत छल- पटना सँ डुमरा काशी जकाँ त्रिशूल पर छल!

साँझ भ' गेल छल! जल्दी जल्दी गोसाँय कें साँझ देलौं। समस्त वातावरण सिनुरिया भऽ गेल छल! सभ अलमस्त ताहि पर बेर-बेर हिनक आग्रह भाँग पीबाक! तामस बड़जोर छल, जकरा पान, बीड़ी, सिगरेट, सुपारी, चाह, काफी पीबाक हिस्सक नहि छल ओ एकदम सँ सीधे भांग पर उतरि गेल छलाह। अनटेटल कथा सुनिते बिथा- हमरा हिनक जिद बड़ विचित्र लागि रहल छल- पता नहि भांग पीबाक बाद हमर की दुर्गत होयत? हम निहोरा करैत बाजलौं- हम सासुर मे छी, पटना मे नहि कोनो उच्छृंखलता भऽ जायत तँ अन्हेर भऽ जायत।

और मुँह फुलाय कोना मे बैसि गेलाह-

सोचैत रही, हमहु रूसि सकितहुँ मुदा तुर्रा तँऽ ई छल गलतीयो वएह करैत छलाह आ मनाबऽ हमरे पड़ैत छल। ओ तँ तामसे कबाब जकाँ जरल जरल रहैत छलाह। नहि जानि ई पति नामधारी जीव किएक अपन पत्नी पर एतेक रोब झाड़ैत छथि जेना हुनक जन्मसिद्ध अधिकार होय-

आ आइ फगुआक राति ई अप्रसन्न भऽ जेताह तऽ हमही अपन प्रसन्नता लय की करब? 'हमर प्रतिष्ठा आब अहाँक हाथ अछि। जँऽ बाबूजी जानि जेताह तऽ नहि जानि कोन अनर्थ भऽ

जायत?' हम हिनका समक्ष विवश भऽ गेलौं?

एक दिसि बाबूजीक धियान अबैत छल जे अपना जमानाक प्रभुत्व सम्पन्न जमींदार, मुखिया आ हिमालय सन व्यक्तित्वक स्वामी छलाह, जिनका सँ बात करबाक अपन बेटा सभकें साहस नहि होयत छल, दोसर दिसि ललित लवंग लतापरिशीलन सन अपन सुन्नर पति देवताक निर्दोष प्रेममय पहिलुक आग्रह–

जीत हुनक भऽ गेल! हमरा एक गिलास दूध सँ भरल शरबत पीआय, एकटा विजयिनी मुस्कीक संगे यार दोस्तक टोली मे कचहरी पर चलि गेलाह।

सासुर मे पर्दाप्रथा तँ कठोर रूपें लागू छल। हवेली सँ बाहर नहि निकलि सकैत छलौं। दलान पर नहि बैसि सकैत छलौं। गामक इजोरिया, पूर्णिमाक इजोरिया अगनाक कोन कोन मे पसरि गेल छल मदमस्त भऽ। गामक टोली पर टोली ढोल, झाल, मृदंग, हरमुनिया लऽ कऽ फाग गबैत निसाँ मे चूर अबैत छल–जल कैसे रे भरी जमुना गहरी–नामी नामी केसिया भुंइयाँ मे लोटै हे पिया परदेश मोरा दीयरा लुभेलक गीतक समवेत स्वर लहरी पर आसमान झूमि रहल छल, धरती नाचि रहल छल–चान निर्मिमेष ताकि रहल छल–

अचक्के हमर कान मे सन्न सन्न स्वर अबय लागल! जेना कतेको माईकक स्वर, कतेको घड़ी घंटक स्वर गूँजित भऽ रहल होय। हमर माथ घूमऽ लागल आ अचक्के लागल जे हम एकमद हल्लुक भऽ गेल छी। हम अपना के जाँचवा लेल उठि के ठाड़ भऽ गेलौं। एक डेग धरती पर राखलौं कि हम धरती पर छी वा कि हवा मे! फेर दोसर डेग आस्ते सँ राखलौं– डेगा डेगी नपैत हम किछ दूर चलैत रहलौं आ लागल जेना हवा सँ हल्लुक हम भऽ गेल छी– हम अन्तरिक्ष मे परी जकाँ उड़ि रहल छी। चारू कात निस्तब्धता पसरल छल। रात्रि तीति भीजि अलसाय सूतल छल इजोरियाक कोर मे।

नहि जानि कोन ज्वार उठल, हम एहिना डेगा डेगी दैत, उड़ैत दलान पर पहुँचि गेलौं जे पुतौह सभ लेल वर्जित स्थान छल! हमर आँचर अस्त व्यस्त, दलान एकदम सून्न, इजोरियाक शुभ्र वसन समूचा प्रकृति कें धवल बना देने छल। ओसाराक पाया पकड़ि हम खूब हँसय लागलौं। हमर अचेतन मे ई भाव स्पष्ट छल जे हम अनुचित कऽ रहल छी मुदा, चेतन मे अपना कें संभारि नहि पबैत रही। अचानक बाबूजी गाम दिस सँ घूमैत दलान पर आबि गेलाह। हमरा ओहि अवस्था मे देखि निश्चित रूप सँ ओ अचंभित भऽ गेल हेताह। हमरा लागल जे दूर सँ आँखि फाड़ि फाड़ि देखि रहल छलाह जे ई 'कनिये' थीकिह ने?

हम तँ भांगक मस्ती मे छलौं। हुनका देखि आर जोर सँ ठहाका लगबए लगलौं। मुदा, हम जानि रहल छलौं जे हम गलत काज कय रहल छी। तावत बाबूजीक पाछा पाछा ई अपने आबि गेलैथ। दलान पर हमरा एसगरे देखि, बताहि जकाँ ठहाका लगबैत देखि हिनका बहुत जोर तामस उठि गेलैक ताहि पर बाबूजीकें ठाड़ देखि– अचक्के हिनका अपन करनीक धियान एलैक तऽ भागि कें अंगना चलि एलैथ– पाछू पाछू बाबूजी धीर गंभीर चालि सँ चलि गेलैथ। राति कछमछी मे हिनकर बीति गेल– अहाँ हमर करनी सभ कें तँ नइ कहि देलीयैक? हम आय धरि सोचि रहल छी – बाबूजी

अपना मने की सोचैत हेथीन–? किएक ककरो लग एकर जिज्ञासा नहि केलखिन– कहीं बाबूजी सेहो तँ नहि भाँग सँ मातल रहथीन– मुदा, ई सत्य छैक जे हमरा मे एखनो ई घटना एकटा अपराध बोध जगा जायत अछि–

सेवा में,

चिर सौभाग्यवती श्रीमती शेफालिका जी,

अशेष आशीष ।

अहाँक पत्र भेटल । श्री गोपी बाबू अहाँक सम्बन्ध मे वड़ आकुल छथि । स्थिति सँ अवगत भेलहु । अहांक जे व्यवधान से किन्हु नहि रहत माँ भगवती श्री 108 उग्रतारा माइ अहांक समस्त व्याकुलता के हरण कै लेती । हम दिसम्बर कें वनगामक हेतु चलब आ 3 दिसम्बर के वनगाम पहुँचि जायब । अहाँ कृप्या 2 से 3 दिसम्बर धरि वनगाम हमरा से सम्पर्क करी । 2 कै सम्पर्क करी तें सर्वश्रेष्ठ । हम अहाँ कऽ लऽ कऽ उग्रतारा माईक शरण मे जायब संग मे ओकिल साहेब रहथि तै आर नीक । कृपया एकटा श्वेत शंख, एकटा रूद्राक्ष आ नौ टा मूंगा क प्रबन्ध कै के राखव । एकटा आर अनुरोध । कृप्या कोनो प्रकारक भोजनक आग्रह नहि करव । मात्र हम चायटा पीयव । अहि प्रक्रिया लेल आवश्यक छैक । त अहाँ गुगल, लौहवान, जटामसी, सड़ड़ चन्दन, कूर्पर क मिश्रण से अपना घर में साँझ भोर धूप देव ।

भगवती अहाँक कल्याण करथि ।

कोनो तरह क चिन्ता नहि करब । माय चिन्तामणि छथि ।

सस्नेह

**मणिपद्मम**

बहेड़ा 5.11.'82.

*ताहि वनगामक कवि सम्मेलन मे मनोरंजन जी हमरा अपना संगे सहरसा लऽ गेल छलाह। सम्मेलनक अध्यक्षता मणिपद्मम केने छलाह। हमरा बजवैत काल ओ बजलाह आउ–शेफाली–अहाँ झहरि जाउ–झहरि जाउ...*

शेफालिका जी,

स्थानीय 'निराला माहित्य परिषद' ने देश के लगभग 100 कवियों का एक उत्तम काव्य संकलन प्रकाशित करने का विचार किया है।

1. कृप्या संकलन हेतु यथासम्भव अप्रकाशित 3 रचनायें (छन्दोबद्ध एवं गेय) 31 जनवरी 8 तक भेजें ।
2. रचनायें पृष्ठ के एक ओर सुलिखित या टाइप होनी चाहिए।
3. संकलन की शेष प्रतियाँ देश के मूर्धन्य कवियों, समीक्षकों एवं देश तथा विश्व के अनेक

विश्वविद्यालयों के हिन्दी विभागों को मूल्यांकन हेतु भेजी जायेगी।

आपके सक्रिय सहयोग एवं शुभ कामनाओं से ही यह गुरूतर संकल्प पूर्ण हो सकेगा। रचनायें निम्न पते पर भेज कर अनुगृहीत करें।

**सम्पादक**
**महेन्द्र कुमार 'सरल'**
निराला नगर, लखनऊ 28.2.'82.

प्रिय शेफालिका जी,

आपका पत्र मिला । धन्यवाद । आपकी कविता का मनन करने के बाद उसे राष्ट्रभाषा सन्देश में प्रकाशनार्थ भेज दिया है।

भावमयी कर्मशाला की शुष्क कार्यविधि को आपने रोचक संस्मरणात्मक रूप प्रदान किया है जिसके लिए सम्मेलन की बधाई स्वीकार करें । भारतीय मनीषा का यह संकल्प है कि वह विविध भाषा - भावनाओं से अर्जित उपलब्धियों का आह्लाद प्राप्त करें, इस दृष्टि से पाँच भाषाओं के वर्त्तमान कवियों की कर्मशाला के महत्व को स्वीकारते हुए आपने जो वृत्त प्रस्तुत किया है वह न केवल जिज्ञासापूर्ति की दृष्टि से अपितु ललित दृष्टि से भी उपयोगी है।

आपकी कवि-प्रतिभा के कारण भाषा सज उठी है। और उसकी सम्प्रेषणीयता अबाधित है। सचमुच आपने एक अच्छी रचना पढ़ने का अवसर प्रदान कर अनुगृहीत किया है। आपने जिस ढंग से इसे प्रस्तुत किया है उससे तो वही लगता है कि संस्मरण व रिपोर्ताज की विधा से हिन्दी जगत को समृद्ध करने का दायित्व आपको अवश्य ही वहन करना चाहिए ।

कवि रूप में आपका बहुत पहले से मैं प्रशंसक रहा हूँ, पर इस संस्मरण ने तो एक और नई प्रतिभा के तेज से अवगत करा दिया है। 'पाँच भाषाओं का संगम आत्मा एक, चेहरे एक दूसरे के लिए अनजाने' शीर्षक के संस्मरणों में सम्मिलित इन शब्दों को तो मैंने उद्धरण के लिए अपनी डायरी में उतार लिया है। ''कविता के जन्म के समय कितनी विकलता और छटपटाहट रहती है। जनम के पश्चात् उतनी ही सरलता, उतनी ही तृप्ति भी रहती है। आकार देने के बाद जिस तरह माता शिशु के रूप को संवारने में कभी उसके माथे पर धीमी थाप से उसे सहलाती है तो कभी उसकी नासिका को उगलियों से दुलारती है--ठीक यही हाल कवियों का है।''

समस्याओं को जिस चुटीले पर सुलझे ढंग से इस संस्मरण में आपने प्रस्तुत किया है उसी में समाधान का सूत्र खोजने में अनेक महत्त्वपूर्ण परिवेश निकल सकते है। ''राष्ट्रभाषा हिन्दी निर्वासिता सीता की तरह अरण्य रोदन कर रही थी जिसकी अस्पष्ट ध्वनि कभी-कभी वातावरण में फैल जाती थी'' इसी वाक्य से पूर्वांचलीय कवियों की कर्मशाला में हिन्दी की बात सारगर्भित रूप में प्रकट कर आपने कमाल कर दिया है................।

आशा है, आप, डा. वर्मा और बच्चे स्वस्थ-सानन्द हैं।

सधन्यवाद,

आपका शुभाकांक्षी

श्रीमति शेफालिका वर्मा,
गंगजला, सहरसा

**(श्यामकृष्ण पाण्डेय)**
सहायक मंत्री
हिन्दी साहित्य सम्मेलन, प्रयाग
17.6.'80

*एहि राष्ट्रभाषा संदेश मे हमर मैथिलीक कविता लगातार प्रकाशित होइत छल जाहि मे उर्दूक शायरी जकाँ मैथिली शब्दक अर्थ केर फुट नोट हिन्दी मे कविताक नीचा मे देल जायत छल।*

............................ राष्ट्रभाषा संदेश को आद्योपांत पढ़ने का मुझे सुयोग्य प्राप्त हुआ। इसके माध्यम से हिन्दी की उदीयमान प्रतिभा श्रीमती शेफालिका वर्मा से परिचित होने का सौभाग्य मिला। एतदर्थ धन्यवाद ................ संपूर्ण देश में एक सर्वमान्य संपर्क भाषा को स्थापित करना एक गंभीर राष्ट्रीय समस्या है जिसे सुलझाने के लिए हमारी सरकार प्रयत्नशील है। राष्ट्रभाषा देश के माध्यम से देश की विभिन्न भाषाओं के सन्निकट एवं संपर्क में हिन्दी भाषा को लाने की दिशा में किए गए आपके प्रयास अत्यंत सराहनीय एवं प्रशंसनीय है। हमारा देश बहुजातीय एवं बहुभाषिय राष्ट्र होने से भाषा ज्ञान के अभाव में कठिनाई अनुभव करते हैं। हिन्दी भाषा के साथ-साथ अन्य भारतीय भाषाओं की समृद्धि के लिए किए गए आपके कार्य समयोचित है। इस गंभीर राष्ट्रीय समस्या को सुलझाने में आपको सफलता मिले यही कामना है.........

**डॉ. रत्नशंकर मिश्र**
कुलपति कानपुर विश्वविद्यालय
22/5/79

सुश्री शेफालिका जी,

प्रयाग से विभिन्न साहित्यकारों/रचनाकारों का एक 'काव्य-संकलन प्रकाशित करने की योजना प्रस्तावित है।

आपसे विनम्र निवेदन है कि कृपया आप अपनी 1. दो प्रतिनिधि रचनाऐं/गीत 2. संक्षिप्त जीवन परिचय तथा 3. एक पासपोर्ट साइज छाया-चित्र भेजने की अनुकम्पा कीजिएगा । मई 85 के अंत तक यदि आप अपनी उपर्युक्त सामग्री भेज देते तो बड़ी अनुकम्पा होगी । ........

सादर–स्नेह।

आपका हि
**'चंचल'**
ब्रजमोहन श्रीवास्तव
इलाहाबाद 3.5.'85.

*निम्न पत्र जखन हमरा भेटल तँ हम खुशी सँ रोमांचित भऽ उठल छलौं! हमर पापा 55-56 ई. मे सहरसा मे सीनियर डिप्टी कलक्टर छलाह। हम बारह तेरह वर्षक किशोरी छलौं। जगदीश्वर झा जी कहियो काल पापा सँ भेंट करवा लेल डेरा पर आबैत छलाह। ओना रोज साँझ के ओ हमर घरक सामने से टहलैत बजार दिसि जाइत छलाह। हर समय हुनका सुन्दर सूट मे सजल हमरा सहरसा मे बड़ स्मार्ट बुझा पड़ैत छलाह। हेबा प्रिंसिपल साहब जाइत छथि-कि खेलब छोड़ि हुनका देखऽ लगैत छलौं- ओ कहियो सोचबो नहि केने हेताह- आय हुनके पत्र हमरा भेटल की ई हमर सौभाग्य नहि?*

चि. शेफालिका,

आशीष ।

सितम्बर 1975 क मिथिला मिहिरक कथा अंक, अकस्मात आय भेट गेल । एक-दू टा कथा पढ़लहुँ मुदा संतोष नहि भेल । अहाँक बारे में सोचलहूँ जे अहाँ तै कवयित्री छी, तँ अहाँक कथा मे कोनो खास विशेषता शायद नै होयत । मुदा एक लेखिका क रूप मे अहाँक विचार समाजक समस्या पर की अछि, ताहि जिज्ञासा सँ अहाँक कहानी 'मुक्ति' पढे लागलहुँ। पढ़ैत-पढ़ैत कखनहु चमत्कृत भ गेलहुँ, कखनहुँ सिहरि उठलहुँ आ कखनहुँ आँखि मे नोरो आबि गेल । हमरा बढ़ नीक लागल । हम कोनो साहित्यिक त नै छी । मुदा विश्वक नीक साहित्य पढ़ने छी । अहाँक कथाक आरंभ मे हमरा बुझायल जे ई कथा मे कोनो आधुनिक नारी मुक्ति संग्राम क पक्ष-विपक्ष क बात होयत । तैं पढ़वाक क्रम मे अनमनस्क रही । सोचैत रही जे कहानी सपाट कियैक अछि, अंतर्द्वंद्व कहाँ अछि, ससपेन्स कहाँ अछि, मात्र सुन्दर शब्द सँ की होयत छैक इत्यादि । मुदा जेना-जेना कहानी पढ़ैत गेलहुँ वो बढ़ैत गेलहुँ कहानी मे आकर्षण बढ़ैत गेल, मन पर हावी हुए लागल, अपन गिरफ्त मे लेवे लागल, आ तखने सिहरन, आँख मे नोर इत्यादि हुए लागल । अंततोगत्वा चमकृत भऽ गेलहुँ। सोचलहुँ एकटा पत्र अहाँ कें अवश्य लिखव ।

मैथिली कथा साहित्य मे अहाँक विलक्षण प्रतिभा एवं शब्द विन्यास देखि हमरा विश्वास भ रहल अछि जे जहाँ मैथिली साहित्य क रेणुजी बनू ।...

विशेष कहियों भेंट भेला पर ।

...एकबेर पुनः अहाँक सुन्दर कथा पर बधाई । (हमर मैथिली भाषा कमजोर अछि तैं हमर गलती पर ध्यान न देव)

**जगदीश्वर झा**
प्रो॰ इन्चार्य, स्नात्कोत्तर केन्द्र
सहरसा 15.5.'88.

मैडम,

रेगिस्तान का भटका एक शावक,/ नीचे रेत उपर पावक।/ झुलसा था तन आहत था दिल, / थके पैर पर साहस दलील।/ बेजान किस्ती का अन्जान साहिल, / गमों के डोरे पे चला ये काफिला/ चौराहे पे अटका ओझल थी रातें,/ गमों की बाहों में सहमी थी आँसुएँ।/ आँसुओं के थपेड़ो में दिल दहला इस कदर,/ अरमानें टूटकर बह गई दर-बदर।/ अनायास किसी ने आँसुऐं पोछ दिए,/ नजरें उठाई तो आप मुस्कुरा दिए।/ जीर्णपात को जैसे बसंत मिल गया,/ मेरी गुमराह राहे, अपने आप खुल गयी।/ मिल गया मेरा रहवर : मिलेगी अब मंजिल,/ जुग-जुग जिए मेरी किस्ती का साहिल।/ क्या दूँ मैं उसे दे पाऊँगा कुछ,/ स्वीकार्य हो ये मेरा बौना सा हक।/ जन्म-दिन मुबारक हो।

**दीपक कुमार गुप्ता**
छात्र बी.ए. सम्मान (हिन्दी)
सर्व. राम. महा. सहरसा।

*आय दीपक कत्तौ पत्रकार छथि- नहि जानि कतऽ-*

प्रतिष्ठा में,
शेफालिका जी,
गंगजला
सहरसा - 852201

शेफालिका जी,
नमस्कार ।

साहित्यिक एवम् सामाजिक कुरीतियों के तहत किसी पत्रिका का प्रकाशन जोखिम भरा कार्य है फिर भी 'मन्तव्य' के प्रथमांक से यह कार्य करने जा रहे है और 1 अक्टूबर '89 तक प्रथमांक लोगों के हाथ में दे देने को हम वचनबद्ध हैं। 'मन्तव्य' की नेकनीयती और ईमानदारी को सफलता की सीढ़ियों तक पहुँचाने का कार्य एवं दायित्व रचनाकारों की ही देय है।

इसी क्रम में आप से आग्रह कर रहे हैं। 20 सितम्बर के पूर्व तक रचनाएँ सम्पादकीय कार्यालय को प्रेषित करा पारिश्रमिक स्वरूप धन्यवाद देने का सुखद मौका दें ।......

स्नेहभाजन

**वीरेन नन्दा**

शालवन, मुजफ्फरपुर

28.8.'81.

मान्यवर, शेफालिका जी,

सस्नेह नमस्कार।

हिन्दी सहित्य सम्मेलन का त्रि-दिवसीय अधिवेशन आगामी 17-18 एवं 19 सितम्बर 1993 को उत्कल प्रदेश की सांस्कृतिक नगरी पुरी में सम्पन्न हो रहा है।

अधिवेशन में देश के विभिन्न अंचलों में लगभग पाँच सौ लब्धप्रतिष्ठ साहित्यकार, शिक्षाविद् विचारक एवं हिन्दी-सेवी प्रतिनिधि भाग ले रहे हैं।

सम्मेलन का यह अधिवेशन पुरी स्थित नगर पालिका के टाउन हाल (प्रेक्षागृह) में आयोजित किया जा रहा है। इसकी सफलता एवं सार्थकता आपके स्नेह, सौहार्द एवं सन्निध्य से ही संभव है।

अधिवेशन के त्रि-दिवसीय कार्यक्रम में साहित्य परिषद एवं राष्ट्रभाषापरिषद जैसी महत्वपूर्ण संगोष्ठियाँ सम्पन्न होंगी, जिसमें वरिष्ट रचनाकारों द्वारा राष्ट्रभाषा हिन्दी के प्रचार-प्रसार एवं अन्यान्य संदर्भों पर व्यापक विचार-विमर्श तथा समीक्षण होगा। इसके अतिरिक्त हिन्दी एवं उड़िया भाषा के विशिष्ट कवियों द्वारा कवि-सम्मेलन एवं अन्यान्य सांस्कृतिक कार्यक्रम में भी सम्पन्न होंगे।

निश्चय ही यह अधिवेशन हिन्दी के प्रचार-प्रसार के साथ ही प्रादेशिक भाषाओं के विकास को एक नई दिशा देगी, साथ ही इसके माध्यम से राष्ट्रीय भावात्मक एकता को बल मिलेगा। अभी से इसीलिए निवेदन किय जा रहा है कि आपको कार्यक्रम बनाने में सुविधा हो।

विश्वास है अधिवेशन में आप अवश्य भाग लेने का कष्ट करेंगे।

शुभकामनाओं सहित,

संलग्नः यथोपरि,

भवदीय,

**प्रभात शास्त्री**

प्रधानमंत्री,

हिन्दी साहित्य सम्मेलन, प्रयाग

'93

आदरणीया,

सादर प्रणाम।

निवेदन है सम्मेलन का 41वाँ वार्षिक अधिवेशन 10-11 दिसम्बर 83 को मध्य प्रदेश के महानगर 'इन्दौर' में होगा।

सम्मेलन और इन्दौर के महत्व को आप स्वयं मुझसे अधिक जानती हैं, मैं तो सिर्फ इतना ही निवेदन कर रहा हूँ कि आप पर मेरा जो अधिकार बनता है, उसके नाते किसी भी तरह, किसी भी स्थिति में इंदौर अधिवेशन में चलने का कष्ट करें।

विश्वास है निराश नहीं करेंगी।...

सादर आपका
**श्रीधर शास्त्री**
प्रबंध मंत्री, हिन्दी साहित्य सम्मेलन
प्रयाग 2 दिस. '83.

प्रिय महोदया,

शेफालिका जी,

राष्ट्रीय एकता और साम्प्रदायिक का सद्भाव की प्रगति पर आधारित आपको छः कविताएँ, आकाशवाणी दरभंगा, पटना, राँची, भागलपुर से प्रसारणार्थ आमंत्रित है। प्रत्येक कविता की अवधि छः मिनट होनी चाहिए । चयन आकाशवाणी पटना के द्वारा किया जायेगा ।

अतः अनुरोध है कि आप अपनी रचनाएँ 31 जुलाई, '89 तक हमारे पास भेज दें । आशा है आपका सहयोग हमे प्राप्त होगा ।

धन्यवाद ।

भवदीय
**डा॰ तपन कुमार**
केन्द्र निदेशक दूरदर्शन
दरभंगा

# कर्ण कल्याण समिति, राँची

माननीया श्रीमति शेफालिका वर्मा जी,

सादर नमस्ते,

...वनस्थल मे बसल किछु कर्ण परिवार 'कर्णधार' पत्रिकाक प्रकाशन हेतु तत्पर भेल छी । ज्ञानक विशिष्ट प्रकाशक हेतु अपनेक सक्रिय सहयोगक आवश्यकता परिलक्षित होइत अछि । तें साग्रह अनुरोध अछि जे तिथि 15.10.82 तक अपन लिखल कविता, कहानी, लेखवा समाजोपदेशक रचना नीचा लिखल पता पर प्रकाशनक हेतु पठाबी जाहि सॅम्‍ सुप्त समाजक किछु जागरण भए सकत।

धन्यवाद सहित।

अपनेक

**(प्रभुनाथ दास)**

कर्ण कल्याण समिति, राँची।

24.9.'82

प्रियरेषु आदरणीया शेफालिका जी,

अपने कें ई जानि कए हर्ष हैत जो सूरत-स्थित दक्षिण गुजरात विश्वविद्यालय और बड़ौदाक महाराजा सायाजी राव विश्वविद्यालयक आर्थिक सहायता से एवं दुई गोट समाज विज्ञानी (डॉ. प्रदीम कुमार बोस, सेण्टर फार सोशल स्टडीज़, सूरत आ' प्रो. एन. राजाराम, बड़ौदा) केर सहयोगिता सँ मैथिली-भाषा-आंदोलन क एकटा समाज-भाषा वैज्ञानिक अध्ययन प्रस्तुत कैल जा रहल अछि। एहि महत्वपूर्ण रिपोर्ट मे आंदोलन सँ प्रत्यक्ष वा परोक्ष रूप सँ संबंधित नेता, सहानुभूतिशील राजनीतिकगण, सजग मैथिली साहित्यकार लोकनि और मैथिली सेवा संस्था सभक कर्णधार लोकनिक एहि आंदोलन क विषय मे अपन अनुभव आ' मूल्यांकनक विशेष महत्व छैक। तें मैथिली भाषा आंदोलन मे अपनेक गुरुत्वपूर्ण भूमिका स्मरण मे रखैत हम अपने सँ प्रार्थना करब जे एहि विषय मे अपने स्वकीय मूल्यवान अभिपत पठा कए हमारा सब कें लाभान्वित करब। एहि लेल एहि पत्रक संग एकटा छपल प्रश्नावली पठायल जा रहल अछि.....

भवदीया,

**डॉ. उदय नारायण सिंह 'नचिकेता'**

दक्षिण गुजरात विश्व विद्यालय

11/5/82

दीदी,

नमस्कार।

बहुत दिन सँ अहाँ सँ भेट नहि भेल, गाम मे नहि रही, दू मासक उत्तर प्रदेशक पर्यटन मे गाम आयल छी। थाकल-ठेहिआयल.....

13 दिसम्बर के हमरा लोकनि महिसी मे राजकमल जयन्ती समारोहक आयोजन कऽ रहल छी। चाहै छी, एहि बेर अहुंक सहयोग हमरा भेटय। हम नहि बुझैत छी जे कोनो तरहक विघटन हमर कार्यक्रम में भऽ सकतैक.....

जानै छी, अहां बड़ा व्यस्त लोक छी मुदा व्यस्ते लोकक लेल ने कोनो कार्य विशेषक महत्व होइत छैक।

अस्तु, एहि कार्ड के पूर्व सूचना बूझब, अहां सँ जल्दि भेंट करब, बहुत रास गप-सप (मिठाई सहित) बांचल अछि। दू चारि दिन मे भेंट कऽ सकी प्राय:।

अहिंक अप्पन-तारानन्द वियोगी। महिपी

26.11.'82

प्रिय शेफालिका,

- अंक आगां नियमित प्रकाशित होइत रहत से आशा अछि।
- अपनेक सहयोगक बिना अंकक नियमितता संभव नहि भएं सकत।
- तत्काल साहित्यिक कोनहुँ विधाक आलेख अपने पठाबी।
- शीघ्र 'भाखा' अपन योजनानुसार अपनेक सेवामे ''अनुरोध'' लए उपस्थित होयत।

अपनेक सहयोगक सतत आकांक्षी -

**डॉ. जयकान्त मिश्र**
15.03.'98

श्रीयुत् वकील साहब,

स्वस्ति/नतय:

अपनेक डेरा फोन कएल पता लागल अपने 16/03/98 क बाद दिल्ली सँ आयब। एहि बीच श्रीमती शेफालिका वर्माक 15 टा पोथी भावांजलि के आडर आएल अछि कृपया शीघ्र बिल पठा दिय, 40% कमीशन दय हम पुराना बिल सेहो भुगतान एके संग कऽ देब।....

स्नेहाधीन
**जयकांत मिश्र**
15.03.'98.

सेवार्थ,

श्रीमती शेफालिका जी,
आनन्दपुरी,
पटना।

विषय : श्री श्री 108 चित्रगुप्त समारोहक सुअवसर पर आयोजित सांस्कृति कार्यक्रमक रूप में आसन्न ग्रहण करेक सम्बन्ध में ।

मान्यवर,

श्री चित्रगुप्त सभा अपन गौरवशाली परम्परानुसार अहू वर्ष कार्तिक शुक्ल पक्ष द्वितीया तदनुसार 15 नवम्बर 93 कॅ श्री श्री 108 चित्रगुप्त पूजनोत्सवक सुअवसर पर संध्या 6 बजे सँ एकटा रंगारंग सांस्कृतिक कार्यक्रमक आयोजन क रहल अछि ।

अपने सॅ 'सभा' अहि सांस्कृतिक कार्यक्रमक मुख्य अतिथिक रूप मे आसन ग्रहण करबाक आग्रह करैत अछि ।

हमरा लोकनि के पूर्ण विश्वास अछि जे अपने अहि आग्रह कें स्वीकार कय हमरा लोकनि कॅ कृतार्थ करब ।

भवदीय

**( जगन्नाथ लाल कर्ण )**

अध्यक्ष

चित्रगुप्त समिति, पटना

शेफालिका जी,

नमस्कार !

विजयाक अशेष मंगल कामना अहाँक परिवारक हेतु अहाँकैं अनैक धन्यवाद जे अत्यन्त तत्परता पूर्वक अपन साहित्यिक परिचयक संगहि संग 'स्मृति रेखा', 'विप्रलब्धा', 'एकटा आकाश' एवं सद्यः प्रकाशित 'यायावरीक' प्रति उपलब्ध कराओल एहि सहायोगक हेतु हम हदय सँ आभारी छी।

'यायावरी' कँ उनटाओल देखल ज्ञात भेल जे इला सँ अहाँ परिचित छलहुँ। विशेष जानकारीक हेतु अहाँ वैदेही कँ अगस्त 1995 अंक पढ़नहि हैब, वैदेहीक उक्त अंक उपलब्ध क' कए अवश्य पढू अपन प्रतिक्रिया सँ अवश्य अवगत कराउ।

मैथिली सलाहकार समितिक वैसक मे अपन वक्तव्य कँ स्पष्ट करवाक चेष्टा करू मैथिली पर सभक समान अधिकार छैक।

विद्यापति जयन्ती मे पटना आयब अहाँसँ निश्चिन्त भ, कए गप्प करब सभक समस्या दिशामे विशेष बात भेंट भेला पर विस्तार पूर्वक हैत।

श्री युत ललन बाबू सॅ हमर प्रणाम निवेदित करब, बच्चा सभकेॅ अशेष स्नेह पत्रोत्तर अवश्य

देब। शेष शुभ !

शुभेच्छु
**प्रेमशंकर सिंह**
भागलपुर '95

आदरणीया शेफालिका जी,

समाकालीन भारतीय साहित्य के नए अंक में आपकी लिखी कविता 'इतिहास हूँ' पढ़ी। बेहद अच्छी लगी। ऐसी कविताएँ पढ़कर ही लगता है कि अच्छी कविताएँ लिखी जा रही है। मैंने एम.ए. हिन्दी से किया है और कविताओं में मेरी विशेष रुचि है। अगर आप अपनी कुछ कविताओं की फोटो प्रति भेज सकें तो अच्छा लगेगा। यदि 'ठहरे हुए पल' कविता संग्रह भेज सकें तो आभारी रहूँगा। अन्यथा यह कहाँ से प्रकाशित हुआ है इसकी जानकारी दें। आशा है पत्रोतर देंगी....

**अनिल कुमार अग्रवाल**
रामपुर, उत्तर प्रदेश

शेफालिका जी,

यह प्रीतिकर प्रसंग जानकर आपको प्रसन्नता होगी कि हिंदी, संस्कृत और अँगरेजी के अधिकारी एवं अधीती विद्वान् और राष्ट्रचेता व्यक्तित्व आचार्य निशांतकेतु की बहुमुखी सारस्वत साधना के अभ्यार्चन के लिए 'आचार्य निशांतकेतु-सत्कार-समिति' का संगठन 10 अक्टूबर 99 को हुआ है। आचार्यश्री निशांतकेतु के साहित्यिक-सांस्कृतिक-सामाजिक अवदान से अहाभावित रचनाथर्मियों एवं कृतज्ञ लोकबद्ध सत्पुरूषों की इस बैठक में प्रख्यात समाजशास्त्री तथा साहित्यकार पद्मश्री (डॉक्टर) श्याम सिंह 'शशि' को इस शुभसंकल्प के निमित संघटित समिति को अध्यक्ष चुना गया तथा श्री रविशंकर प्रसाद 'अमरजीत' (पत्रकार, जनसत्ता) को महासचिव संरक्षक-मंडल, राष्ट्रीय संरक्षक-मंडल, संपादक-मंडल, अर्थ-समिति, संपर्क-समिति, समारोह-आयोजन-समिति और ग्रंथ-प्रकाशन-समिति के गठन का प्रस्ताव पारित किया गया ।

आपकी गवेषणा-दृष्टि और सन्निधान-संस्मरण से आचार्यश्री के कृतित्व के अनेक अनाघ्रात और अदृष्टपूर्व पक्ष उद्घाटित होंगे, ऐसा हमार विश्वास है। स्वीकृतिपत्र, निबंध एवं संस्मरण दो सप्ताह के भीतर भेजने की कृपा करें, ताकि मुद्रण के लिए यथासमय सामग्री प्रेस जा सके ।
हार्दिक मंगलकामनाओं के साथ ।
सादर।

आपका
**( डॉ॰ कमल किशोर गोयनका )**
हिंदी-विभाग (दिल्ली-विश्वविद्यालय),
दिल्ली '99.

शेफालिका जी,

किवैक

...उत्तर देलहुँ नहि?/ की आतिथ्य मे कभी भेल/ श्रोताक कमी रहल/ अपनो अधूरा रहल/ दायित्व कठिन भेटल/ वा हमर पटनाक व्यथा सँ/ व्यथित भए गेलहुँ।/ पटना मगह अछि/ हमरा बुझल अछि।/ हमरहुँ मन में उठैत अछि/ एक प्रश्न/ सीता सँ पूछवा लेल/ अहाँ किऐक... स्वयंवर केलहुँ/ जखन स्वयं सनेस छलहुँ / सनेस लए अयोध्या गेलहुँ?

**डॉ. धनाकर ठाकुर**

श्यामली, राँची 9.9.93'

प्रतिष्ठा में,

परम पूज्यनीया

डॉ. शेफालिका वर्मा जी

सादर प्रणाम!

अपनेक पठौल नव वर्षक शुभकामना भेटल। आभारी छी। हमर हार्दिक अभिलाषा अछि जे अहाँ एवं अहाँक परिवारक प्रत्येक सदस्य सदैव सब तरहें प्रगति पथ पर बढ़ैत रहथि। अपने लोकनि सर्वथा सुख सँ रही, हमर ईश्वर सँ सैह प्रार्थना अछि।

अपनेक अपनहि

**सुधाकान्त दास**

नई दिल्ली 7.5.'93.

आदरीणीया शेफालिका जी

सप्रेम नमस्कार।

आपकी मैथिली कविताएँ, तो पढ़ता ही रहा हूँ, प्रशंसक भी रहा हूँ। कुछ वर्षो में मिथिला महान मे आप की रचनाएँ नियमित पढ़ रहा हूँ। 'मिथिला महान' के संपादक अर्जुन नारायण चौधरी मेरे ही विभाग मे थे और बेगुसराय, हाजीपुर मे साथ-साथ पदस्थापित भी रहे हैं। मिथिला महान मे मेरी भी कविताएँ यदा-कदा छपी हैं। आप शायद मुझे भूल गई होंगी। मैं सहरसा में 14 वर्षों तक पदस्थापित रहा था। उस समय मैं भी लेखन की शुरुआत के दौर में था और आप भी। सहरसा में उन दिनों हमारे साहित्यिक साथी थे चित्तरंजन कुमार रंजन, शालिग्राम आदि। कई कवि गोष्ठियों में हमलोग साथ थे। आप बाद में रमेश झा महिला कॉलेज मे पदस्थापित हो गई थीं। मुझे पता चला कि वकील साहब अब नहीं रहे। बहुत दुख हुआ। मगर चिरंतन सत्य से हमलोग भी तो साक्षात्कार करने ही वाले हैं मैंने हाजीपुर में घर बना लिया है। सोचा आपसे पत्राचार करूँ। पुराने मित्रों से संपर्क

करने की एक अलग सुखानभूति होती है।

आपका ही
**राजनारायण**
हाजीपुर 20.9.'05.

परमादरणीया प्राध्यापिका महोदया।

सादर वन्दन।

मिथिला महान के सम्पादक श्री अर्जुन ना. चौधरी के अनुसार प्रो. शेफालिका वर्मा पर एक Article प्रकाशित करने की योजना है। सभी उपलब्धियाँ ज्ञात है, भावांजलि पर। मात्र दो बातों की जानकारी चाहिए।

1. आपकी जन्मभूमि (ग्राम का नाम) पिता जी का पूरा नाम, माता जी का नाम।
2. नाना जी का नाम तथा ननिहाल के ग्राम का नाम।
3. ससुराल के ग्राम का नाम। ससुर का नाम, पति का नाम।
4. डुमरा नैहर है या ससुराल, कष्ट हेतु क्षमा प्रार्थी।

भवदीय
**अरूण कुमार पाठक**
गोलघर पार्क रोड, पटना-1.
20.4.'06.

श्रद्धेय श्रीमती शेफालिका वर्मा जी।

चरण स्पर्श

कुशल कुशलापेक्षी! पत्राचारक विशेष कारण ई जे हम पटना विश्वविद्यालय सँ मैथिली कथा-साहित्य पर शोध कए रहल छी। इतिहास ग्रंथादि मे अपनेक लिखल 'एकटा आकास' (1988) नामक प्रकाशित कथा-संग्रहक अतिरिक 'स्मृति रेखा' (1977 ई. कतहु 1966 ई.) क सूचना भेटैत अछि। यद्यपि 'मैथिली कथा धारा' (1982) सा.आ.) क परिशिष्ट मे परिचय पातक क्रम मे तथा 'समकालीन मैथिली कथाक मूल्यांकन' (1989- वैदेही समिति) क रचनाकारक परिचय मे 'स्मृति रेखा' क प्रकाशन वर्ष 1977 ई. बनबैत एकटा कथा-संग्रहक कोटि मे राखल गेल अछि, किन्तु मैथिली अकादमी पटना द्वारा प्रकाशित अपनेक कथा-संग्रहक प्रकाशिकी मे निदेशक महोदय 'स्मृति रेखा' क प्रकाशन काल 1966 ई. बनबैत एकरा 'संस्मरण' आओर 'रेखा चित्रक' कोटि मे रखलनि अछि।

उपर्युक्त चर्चित पोथीक संबंध मे जखन पं. श्री गोबिन्द झा जी सँ जिज्ञासा कएल तँ ओ कहलनि- 'एहि पोथीक पाण्डुलिपी प्रेस के देल गेल छल अवश्य, किंतु ओ पाण्डुलिपि वापस भए

